ओ कैसा करे विचार। ( झेला ) कैस
विचार प्रीत कांई पालती। कैसा उसका
चाल कांई चालती॥ सुन्दर महलां
॥ ५ ॥

सुमता–मध्यम का जो हाल सुणाऊँ
ज्यो चित्त में ध्यान। आण पुरुष न ऐसे
मझे पिता पुत्र समान ( झेला ) पिता
समान चाल सत की चले। और नहीं
ई दोष कर्म गति ना टले॥ प्यारा महलां
॥ ६ ॥

जीव०–कनिष्ठ का थे हाल सुणाओ
ई उसकी रीत। वो पतिव्रता कैसी कहिये
स विधि जाने जीत ( झेला ) किस विधि
वे जीत जगत के मांय नै। रहती निच्त
दास कहो कांई कारणै॥ सुन्दर महलां
॥ ७ ॥

सुम०--कनिष्ठ का मैं हाल सुणाऊँ सु
ज्यो चतुर सुजान । धर्म विचार रहे जग मां
राखे कुल की काण । (झेला) राखे कुल
काण लाज के कारणै । रहति नित्तउदास मो
पद धारणै ॥ प्यारा महलां का ॥८॥

जीव०--अधम पतिव्रता कैसी कहि
उसका हाल सुणाओ । कांई वा व्रत नेम
भावे मुझे आप समझाओ । (झेला) मु
आप समझाओ लघु वा जात है ॥ कैसे पा
धर्म सही कांई वात है ॥ सुन्दर महलां का

सुमता--अधम पतिव्रता का जो मैं
को हाल सुणाऊँ । भय विचार रहे दुनियां
इसका भेद बताऊँ । (झेला) इसका भेद बता
रहे जग लाज से । कड़वा बोले बोल रहे न
प्यार से ॥ प्यारा महलां का ॥१०॥

जीव०--वो तिरिया है कौनसी स
सुणज्यो चात्रक नार । निज पति नै छोड़

रे और संग प्यार। (झेला) करे और संग
ार कुटम्ब नहीं धारती। चाले टेढ़ी चाल
ज़ारा मारती ॥ सुन्दर महलां का ॥११॥

सुमता—वो नारी व्यभिचारण कहिये
णजो चित्त लगाय। निज पति नै छोड़ के स
कुकर्म करती जाय। (झेला) कुकर्म करती
ाय क कमसल नार हे। मात पिता और
से बहुत धिक्कार है॥ प्यारा महलां का ॥१२

जीव०—कहाँ तलक धिक्कार देवो ला
सी बहुत है नार। अपना पति न मार के स
सती होणन त्यार (झेला) सती होणन
ार दगावा दार है। मन मे रही उमंग
ौर संग प्यार है ॥ सुन्दर महलां का ॥१३॥

सुमता—नारि न कांई दोष देवो है मात
ता की भूल। बालपने विद्या नहीं देवे रहा
ोभ में झूल। (झेला) रहा लोभ में झूल माया

के कारणै । लावे बूढ़ो बींद क अपने बार
प्यारा महलां का ॥१४॥

जीव०–माता पिता अज्ञान फिर है
राजा की भूल । वस्ती को इन्तजाम
है रहैमद में झूल (झेला) रहै मद में झूल
की बात है । गिरे अधूरा गर्भ राज शिर
है ॥ सुन्दर महलां का ॥१५॥

सुमता–राजा खुद विद्वान् होय तो
प्रजा की सहाय । उसी राज के मांय
कोई होय नहीं अन्याय (झेला) ह
नहीं अन्याय के प्रजा कांपती । सभा
नर नार रीत से चालती ॥ प्यारा मह
का ॥ १६ ॥

जीव०–सतवादी राजा होवे स
प्रजा ही सत होय । वेदां की सेवा
स जामें ज्ञान सवायो होय । (झे

जामें ज्ञान सवायो होय सत से चालतां।
प्रजा नै निज वेटा वेटी ज्यूं जाणता॥
सुन्दर महलां का ॥ १७॥

सुमता-राजा की या भूल सही है, है पंचां की चूक। सभी जात का पंचां सुणज्यो कन्या की एक कूक (झेला) कन्या की एक कूक चित्त में धारज्यो। जोडी को वर देख इसे परणाय ज्यो॥ प्यारा महलां का॥ १८॥

जीव०-पंचां का तो न्याव नै स माने राज सभा दरबार। पूरी यांकी भूल है स ये करे न बात विचार॥ (झेला) करे न बात विचार जीमण के कारणे। बेटी वेचर खाय जाय जीरे बारणे। सुन्दर महलां का ॥ १९॥

सुमता-हाथ जोड सुमता कहे स थे पंचां धर ज्या ध्यान। कन्या थाने अरज

करी है राखो उणरो मान (झेला) राखो उणरो मान विद्या घर ल्यावज्यो । घर का लोभी होय बात मत मानज्यो ॥ प्यारा महलां का ॥ ३० ॥

जीव०--नशो करा कर पंचां म्हारो डिगा दियो इमान । सुमता थानें दुहाग दिरायो खोटा किना काम ।( झेला ) खोटा कीना काम प्रीत थे पाल ज्यो । कहते चन्द्र-लाल सुमत न धारज्यो ॥ सुन्दर महलां का ॥ २१ ॥ २५४ ॥

सुमता की ।

( लावनी )

नशा करो तो करो ज्ञान का और नशा हैराना है । सत्य नाम का नशा करो पिव ये ही हमारा कहना है ॥ (चोक) हे पिव ऐसी सोच दिवाना सराब वृथा पीना है । मूरख पीवे द्रव्य गुमाने जगत में लोग हंसाना है ॥

...त मन में जरा होश नहीं रहता बकता फिरे
...दिवाना है। गिरे धराणि पर चक्कर खाकर
... मुख मिट्टी लिपटाना है ॥ जात न्यात और
धर्म कर्म का रहता नही ठिकाना है। सत्य
नाम का नशा करो पिव ये ही हमारा कहना
है ॥१॥ अमलदखल करती है अपना खोटा
इस का खाना है। रमे इसी का असर जि-
गर में फिर पीछे पछिताना है ॥ दूखे नश २
करता खश २ खोटा इसका खाना है। नही
नींद और झरे नाक विन सोचे दुख उठाना
है ॥ चात्रक नर छूए नहीं इसको विषधर
...ष ज्यों जाना है। सत्यनाम का नशा करो
...व ये ही हमारा कहना है ॥२॥ गांजा सु-
...का खांसी खुर्रा दिल के मांही जमाना है।
...गर जलाना खून सुकाना दम का और
...ना है॥ चंडू पी कोकीन जगत मे अपनी
...न गुमाना है। सत्य नाम का नशा जगत

में रखे सदा मस्ताना है ॥ चन्द्र कहे हरि भजो पार भवसागर से तिरजाना है । सत्य नाम का नशा करो पिव ये ही हमारा कहन है ॥३॥ २५७ ॥

फिर सुमता की बारामासी ।

राग-शेखावाटी ।

टेर । पिया सत से चालो सत से थे चाल असत्य मत भाष ज्यो । (चोक) चैत हेत कीनों नहीं हर से पिया पायो दुःख अपार । लख चौरासी भरमत २ पायो मनुष्य अवतार । (झेला) पायो मनुष्य अवतार डाव मत चूकज्यो । सत्य गुरां को बचन आप मत भूल ज्यो ॥ पिया सतसे० ॥ १ ॥ बैसाख महिनो लागियो स पिव तज पर-नारी संग । परनारि का संग से स जी होत ज्ञान में भंग ॥ (झेला) होत ज्ञान में भंग

मान जिनका नहीं। लख चौरासी मांय फेर जावे सही॥ पिया सतसे चालो० ॥२॥ ज़ेठ जुगत कर जीवो जगत में सत को थम्भ आधार। पतिव्रता प्रीतम की प्यारी रखे पीव संग प्यार। (झेला) रखे पीव संग प्यार ध्यान पिव को धरे। निज मन इच्छा होय कारज उनका सरे ॥ पिया सत से० ॥ ३ ॥ अषाढ़ आशा लगी हमारे श्याम मिलन के काज। तन मन धन अर्पण करूँ स म्हारी सुध लीज्यो महाराज ॥ (झेला) सुध लीज्यो महाराज मैं शरणे आपके। नाव पड़ी मझ-धार पारकर आय के ॥ पिया सत से० ॥४॥ सावण सुगन हुआ शुभ म्हाने कटे चौरासी जाल। सब थे ध्यान लगाज्यो हरसे तरुण वृद्ध और बाल ॥ (झेला) तरुण वृद्ध और बाल चाल सत की चलो। झूंठ कपट द्यो छोड़ होय थांको भलो ॥ पिया सत से

चालो० ॥ ५ ॥ भादू भरम मिटायो मनको सब सुणज्यो नर नार । दया धर्म और शीलता स पिव ल्यो धीरज नै धार ॥ (झेला) ल्यो धीरज ने धार मारग यो जोग को। है सूरां को काम नहीं कोई और को ॥ पिया सत से चालो० ॥ ६ ॥ आसोज महीने चली मिलन को सुरतनुरत के पास। हरदम ध्यान धरे वह पिव को सुमरे सांस उसास ॥ (झेला) सुमरे सास उसास मिलावे श्याम से। नहीं और से काम प्रेम म्हारो राम से ॥ सत से चालो० ॥ ७ ॥ काती साथी हो सत सखियां खेलां चोसर सार। संसार सागर विषम है तिरणूं किस विध उतरां पार ॥ (झेला) किस विध उतरां पार मांव निज सार है। पासा है निज ज्ञान और जंजाल है ॥ पिया सत से चालो० ॥ ८ ॥ मगसिर मोक्ष होय इस जिव की ल्यो सत संगत धार । काम क्रोध

मद लोभ कुमत और ल्यो ममता नै मार॥ (झेला) ल्यो ममता नै मार शीलता धार ल्यो। दया धर्म ल्यो संग जगत से तार ल्यो ॥ पिया सत से चालो० ॥ ९ ॥ पोष होश करेल्यो तुम सारा क्यूं सूता मोह की नींद। काल शिराणैं यूं खडो स ज्यूं तोरण आयो बींद (झेला) तोरण आयो बींद बीनणी मालसी। जैसे ही जम आय क फांसी डार सी ॥ पिया सत से चालो० ॥ १० ॥ माह महीने माता का गर्भ में कीनूं कोल करार। नीचे शीस पेर ऊपर को पायो कष्ट अपार ॥ (झेला) पायो कष्ट अपार उदर मे झूलियो। भजस्यूँ बारंबार कोल थे यूं कियो ॥ पिया सत से चालो० ॥ ११ ॥ फागन फेरा फिर्या घणां पिव ल्यां चौरासी जीत। आंबो हिल मिल ध्यान लगावां चालां सत की रीति ॥ (झेला) चालां सत की रीत प्रीत

ये पाल ज्यो। कहवे चन्द्रलाल मोक्ष पद धार ज्यो ॥ पिया सत से चालो० ॥१२॥२६९॥

वार्ता।

सुमता को जीवराज ने–पंचों को वचन दे दिया था–इस कारण दुहाग दे दिया।

सुमता का सब तरह विचार कर लेने पर चोकस चारण को अपने पिता के पास भेजते हुए वार्तालाप करना ॥ २७० ॥

सुमता की चारण से।

राग–परवाना

टेर। चोकस चारण का दीजे परवानूं म्हारो जाय वो ॥

चारण की सुमता से।

टेर। सुमता सुण बाई देस्यूं परवानूं थारो जाय जी।

सुम०–सिध श्री सर्वोपमा स जी शील नगर है धाम। ज्ञान राज जी पिता हमारा

कह दीज्यो प्रणाम ॥ चोकस चारण का० ॥ १ ॥

चा०--ले परवाना बाई थारा शील नगर नै जाऊँ । ज्ञान राज राजा जी नै बाई कांई हाल सुणाऊँ ॥ सुमता सुण बाई० ॥ २ ॥

सु०--अरे म्हाने चोकस चारण का दीनूं है पीव दुहाग ॥ शिखर महल कै गोखड़े जी खड़ी उड़ाऊं काग । चोकस चारण का० ॥३॥

चा०--किस कारण थे काग उड़ावो कांई मैं हाल सुणाऊँ । हुकम देवो तो बाई म्हारा लारां लेतो आऊँ ॥ सुमता सुण बाई० ॥ ४ ॥

सु०--चारण चिन्ता है नहीं स वो है सुक्ष्म की बात । नेम हमारो भाई कहिये लेता आज्यो साथ ॥ चोकस चारण का०॥५॥

चा०--थे वाई जी हो सुरज्ञानी करी ज्ञान की वात । नेम कंवर और ज्ञान राज न लेतो आस्यूं साथ ॥ सुमता सुण वाई० ॥६॥

सु०--भाव भतीजो म्हारो कहिये फेरो शीस पर हाथ। गम धीरज नै मिलणा कहिजो सारे ही थे साथ ॥ चोकस चारण का० ॥ ७ ॥

चा०--सत की चाल सदा थे चालो धन जाई थांकी मात। इतरो कष्ट सहन थे कीनो तज्यो नै पिव को साथ ॥ सुमता सुण वाई० ॥ ८ ॥

सु०--वृथा वचन भाखूं नहीं मुख से सही लिखूं समचार । जीवराज काया को राजा धारी कुमता नार । चोकस चारण का० ॥९॥

चा०--सही २ सव जाकर कहस्यूं वाई थारा ये समचार। वार २ मैं मिलणा कहस्यूँ

बाई थारे सार हीं परवार ॥ सुमता सुण बाई० ॥ १० ॥

सु०—पंच करी पंचायती जी कीनूं कुमत को आग। वेगी सुध थे लीजो वावल खड़ी उड़ाऊं काग ॥ चोकस चारण का० ॥ ११ ॥ २८१ ॥

चारण की ज्ञान से।

टेर। ल्यायो परवानुं सुमत कुमार को काया नगरी से।

ज्ञान की चारण से।

कांई परवानूं ल्यायो राजको चोकस चारणका।

चा०—( दोहा० ) ल्यायो परवानूं सुमत को स थे सुणज्यो जी महाराज । सुमता वाई शिखर महल का काग उड़ावे आज ॥ कायागढ़का राजा बाई पर होय गया नाराज। बाई थांने याद किया है वेग पधारो राज ॥ अजी काया नगरी से ॥ १ ॥

ज्ञा०—चारण चेतन जीव हो स उन यां कांई कीनी वात। सायर सुमता त्याग के स वो किण संग कीनो साथ ॥ सीख उसी नै दीजिये स जी जिसका उत्तम गात। अज्ञानी नै सीख देवतां अपनी बुद्ध सब जात ॥ अरे चोकस चारण का० ॥ २ ॥

चा०—जीवराज को दोष नहीं है पंच करी अन्याय। सुमता नै वह दुहाग दिरायो करी कुमत की साय ॥ लापरचन्द गपोडी- संख, धोकादार करी अन्याय। कई पंच वहां ऐसा आया बेटी बेचरै खाय ॥ अजी काया नगरी से ॥ ३ ॥

ज्ञा०—मुरख मरम जाणे नहीं उनकी चले परायी सीख। आगे कुमता संग में स वीं घर २ मांगी भीख ॥ फेरूँ जीव बने जंजाली चाल वणावां ठीक। कुमता हठा कर सुमत

अंग में बांधा पकी लीक ॥ अरे चोकस चारण का० ॥ ४ ॥

चा०-होवो म्हारा संग में स जी मती लगाओ देर । वांका अब गुणमाफ करो थे चाल करो झट महर ॥ आप पधार्यां राज-बीस जी होसी उनकी खैर । अब के कुमता काढ्यो स जी नहीं आवेली फेर ॥ अजी काया नगरी से० ॥ ५ ॥

ज्ञा०-चारण चिन्ता मत करे स में चलूं तुमारे संग । अज्ञानी वीं जीव को स जी करां मान चल भंग ॥ कुमता देख ज्ञान को स जी लेसी अपणो मंग । जीवराज नै नेम झिलावां सदा जो रहसी संग ॥ अरे चोकस चारण का० ॥ ६ ॥ २८७ ॥

वार्ता ।

ज्ञानराज शील नगर से आकर पहले जीवराज को समझाता है क्योंकि समझाने

से जीवराज कुमता को निकाल देगा और यह बात सुनकर सुमता बहुत राजी होगी ॥२८

ज्ञानराज की जीवराज से ।

टेर । फेरूँ जंजाली वणियां जीव जी सुमता क्यूं त्यागी ।

जीवराज की ज्ञानराज से ।

टेर । माफ करो जी तकसीर जी हुई भूल हमारी ।

ज्ञा०-- ( दोहा ) अज्ञानी क्यूँ छाई आपने दीनी सुमता त्याग । वा जो पानै पड़ी आपके खड़ी उड़ावे काग ॥ लख चौरासी कष्ट पावियो अब के जाग्यो भाग, सत्य कहूं सत मान ल्यो स जी द्यो कुमत न त्याग ॥ अजी सुमता क्यूँ त्यागी ॥ १ ॥

जी०--हाथ जोड़ अर्जी करूँ स जी गुन करो सब माफ । सरणे आयो आपके स

नैं होवो दयालु आप । अब के ना विसरूँ
ठा दाता जपूँ आपका जाप । अब थे नेम
झिलाव्यो म्हांने मेटो तीनूं ताप ॥ हुई भूल
हमारी० ॥ २ ॥

ज्ञा०–नेम धर्म झिलाऊँ थानै है अग्नि की
शाख । सदा सत्य भाषण करो स जी झूंठ
मती ना भाष ॥ सुमता है या सुन्दरी स थे
सदा राखज्यो साथ । कुमता न धारण मत
करज्यो यही सत्य की वात ॥ अजी सुमता
क्यूँ त्यागी ॥ ३ ॥

जी०–आज नेम मैं झेलिया स जी
सुणो हमारा नाथ । कदे न त्यागूँ सुमत नैं
स जी रहूँ इसी की साथ ॥ हरदम ध्यान
धरूं हिरदा में जपूँ नाम दिन रात । सुमता
है सत्य सुन्दरी मानी सही मैं वात ॥ अजी
हुई भूल हमारी ॥ ४ ॥

ज्ञा०-अब थे मतना भूलज्यो स अ
नेम कंवर भोपाल। अज्ञानी वह मनुष्य
स जी बहुत बजावे गाल॥ जो सतवा
पुरुष है स वह चले नेम सत चाल। अ
गुरु के कृपा सेती कहते चन्द्रलाल॥ अ
सुमता क्यूं त्यागी॥५॥२९३॥

ज्ञान की सुमता से।
राग-पणिहारी।

टेर। कांई उदासी थाने छा रही
सुमता बाई जी वो राज। कह्यो थारा मन
बात बाई राज॥

सुमता की ज्ञान राजा से।

टेर। हाथ जोड अर्जी करूँ जी सु
ज्ञानी जी ओ राज। कहता आवे म्हाने ल
ज्ञानी राज॥

ज्ञा०-(चोक०) चारण संग में आवि
ये-सुमता बाई जी ओ राज। दीनूं जीव
समझाय बाई राज॥ कांई उदासी थानै०॥

सु०--नेम धर्म भक्ति भाव संग करो जीव प्रवेश। वांने देवोनी सत उपदेश ज्ञानी राज ॥ हाथ जोड़ अर्जी० ॥३॥

ज्ञा०--दशों द्वारे पहरा रख्या, ये बाई थारें ये तायँ। कुमता नहीं आवे महलां मांय बाई राज ॥ कांई उदासी थाने० ॥ ३ ॥

सु०--सुण के खुशी भई प्रेम से जी करस्यूं जी मैं काज। कोई वणूं ली धर्म की मैं जहाज ज्ञानी राज ॥ हाथ जोड़ अर्जी०॥४॥

ज्ञा०--सत्य पतिवृत पाल ज्यो ए म्हारा बाई जी, ओ राज। कोई थारी ईश्वर राखे लाज बाई राज ॥ कांई उदासी थाने० ॥५॥

सु०--सुमता को सत ना डिगे,जी सुण ज्यो जी म्हारी वात। लज्जा रखे विश्वम्भर नाथ ज्ञानी राज ॥ हाथ जोड़ अर्जी० ॥६॥

ज्ञा०—सती को सत ना डिग्यो सु
ये दे ध्यान। चाहे डिगे धरणी असमान
राज॥ कांई उदासी थानै० ॥७॥

सु०—सीता कुन्ती द्रोपदी जी अ
ऋषिनार। तारादे मन्दोदर सती ये
ज्ञानी राज॥ हाथ जोड़ अर्जी० ॥८॥

ज्ञा०—इनमें तू निजसार है ये गावे
पुराण। तेरी चाल सदा ये परवाण
राज०॥ कांई उदासी थानै० ॥९॥

सु०—पुत्री को यो धर्म है वो म्हारा
जी वो राज। राखे कुल दोन्यूं की लाज
राज०॥ हाथ जोड अर्जी० ॥१०॥

ज्ञा०—मात पिता कलु काल में ये
दुनियां के मांय। कोई पुत्री न वेचर
वाई राज॥ कांई उदासी थानै० ॥११॥

सु०-ऐसे मात पिता नैं धृकार है जी कहती बारम्बार । जावैला वह जम के द्वार ज्ञानी राज ॥ हाथ जोड़ अर्जी० ॥१२॥

ज्ञा०--हे सुमता सांची तू कही लागी म्हारे ये दाय । कहे चन्द्र चरण चितलाय बाई राज ॥ कांई उदासी थानै० ॥१३॥२०६॥

कुमता की तृष्णा से ।

राग-शेखावाटी ।

टेर । मैंन छाई ये उदासी राजन् नहीं आसी ये दासी महल में ॥

तृष्णा की कुमता से ।

टेर । थांको दिल धीरज राखो वृथा क्यूँ भाखो बाई आप हो ॥

कु०-(चोक) दासी थानें कहूँ हकीकत सुण ज्यो म्हारी बात । सपना मांयँ

श्याम क स मैं देखी सुमता साथ. ( झेला ) देखी सुमता साथ राज की गेल में । खेले चौपड़ सार क दौन्यूँ महल में ॥ मैंन छाई ये उदासी० ॥१॥

तृ०--सपना की परतीत नहीं बाई झूंठा हो जंजाल । सपना मायं नृप वणे मन जागत हो कंगाल ॥ ( झेला ) जागत हो कंगाल मिल्यो नहीं राज हो । सपना को तो झूंठा सब साज हो ॥ थांको दिल धीरज० ॥२॥

कु०--दिन नहीं चैन रैन नहीं निद्रा कांपे म्हारी काया॥ कदकी बैरन हुई सुमत या रची मोहिनी माया॥ ( झेला ) रची मोहिनी माया मन म्हारो दहल में। नहीं आसी राजन महल भंग हुयो सैल में ॥ मैंन छाई ये उदासी० ॥३॥

तृ०--धीर धरो बाई जी म्हारा क्यूँ इतरा घबराया। करूँ सुमत न पार अजी थे करज्यो

मन का चाया ॥ (झेला) करज्यो मन का चाया पिया संग रंग हो । राखो मन उमंग पड़े नहीं भंग हो ॥ थांको दिल धीरज० ॥४॥

कु०—सुण कर वात तुम्हारी दासी आई हमारे धीर । रुस्या श्याम मिलादे म्हारा देऊँ अमोलक चीर॥ (झेला) देऊँ अमोलक चीर रखूँ तनै संग मे । मन में होय उमंग संग पिव रंग में ॥ मैंन छाई ये उदासी० ॥५॥

तृ०—वाई जाऊँ ल्याऊँ राज नै सुणज्यो चित्त लगाय । मन चिन्ता मेटो सब वाई होसी थांकी साय। (झेला) होसी थांकी साय हुकम म्हानें देवो।सजो सभी शिणगार मान म्हारी लेवो ॥ थांको दिल धीरज० ॥६॥३१२॥

कुमता की तृष्णा से ।

रागिनी ।

टेर । बुलाल्या राजनै ये दासी जल्दी महलां जाय ।

नेम की दासी से।

रेखता।

टेर। फिरे क्यूँ सरवण के तू द्वार बता
कौन घरां की नार।

दासी की नेम से।

टेर। हटो तुम छोडो यहां द्वार खड़े
ों कुण हो राज कुमार॥

नेम०-( चोक ) छोड़ूँ नहीं ये द्वार
ा ले बात जो मेरी। तेरा बता दे नाम
है कौन की चेरी। सच्चा कहो बैयान यहां
ों दे रही फेरी॥ फिरे क्यूं सरवण० ॥१॥

दा०-तुमरा बताओ नाम तुम क्यों
र पर ठाड़े। जाणे दो अन्दर महल मेरे
ू खडे आड़े॥ धीरे कहूं मैं बात तुम क्यूं
लते गाडे॥ हटो तुम छोड़ो० ॥२॥

ने०-असली का नहीं है काम चेरी झूंठ क्यों बोले । मेरा नाम है नेम मेरी बात सई सुणले । तू है बुद्धिहीन कमसल सत्य नहीं बोले ॥ फिरे क्यूं सरवण० ॥३॥

दा०-कैसा कहिये नेम तेरा देश दरशावो । क्यूं जो खड़े हो द्वार यां से दूर हट जावो ॥ जाने दो अन्दर महल नाहक देर लगाओ । हटो तुम छोडो० ॥४॥

ने०-कहता मैं बारम्बार अन्दर जाय मत चेरी । कांई नाम और जात बता झट क्यूं करे देरी ॥ मतना बणावे बात ड्योढ़ी आन क्यूं घेरी ॥ फिरे क्यों सरवण० ॥५॥

दा०-मेरा तृष्णा नाम कहूं मैं आपके तांई । मेरे जरूरत काम जाऊं महल के मांहीं । भेजी हे कुंमता नार बुलाण राज न आई ॥ हटो तुम छोड़ो यहां से० ॥६॥

ने०—हुकम नहीं है ज्ञान का चोकी लगे मेरी। कुमता का नहीं है काम सुमता राज ने धारी॥ आया ज्ञान महाराज हुकम कर गया जारी ॥ फिरे क्यूं सरवण०॥७॥

दा०—आया क्यूं म्हारे महल वो जो ज्ञान ही यांपे। म्हाका राज है मोह वाने देख सब कांपे। म्हारा कयो लो मान जावो धाम थे थांके ॥ हटो तुम छोड़ो० ॥८॥

ने०—मारूं तुम्हारे ताज़णा क्यूं बात वणावे। हट जा तू यहां से दूर मतना सामने आवे ॥ ल्यावो मोह को जाय जिसका जोर दिखावे । फिरे क्यूं सरवण० ॥६॥

दा०—जाऊं मेरे मकान मारण आप क्यूं धाया । मेरे भावे महाराज करो आप मन चाया ॥ थांका नहीं है दोष भेज्या ज्ञान के आया । हटो तुम छोड़ो०॥१

कुमता की तृष्णा से।

रागनी।

टेर। मोडी क्यूं आई ये दासी खबर्यां कांई ल्याई। राज न क्यूं नहीं आया ये जी॥

तृष्णा की कुमता से।

टेर। सरवण के द्वारे वाई जी नेम विराज्या। महलां में किण विध जाऊँ ये जी॥

कु०--( चोक ) होगी ये दासी तू तो निमक हरामण। खोल जटा हूँ वैरागन ये जी। म्हारा महलां में दासी नेम क्यूं आया। वानै तो कोण बुलाल्या ये जी॥ मोडी क्यूं आई ये० ॥१॥

तृ०--नेम निमाणे वाई जी धर्म ठिकाणे। कांई जाणूं। कुण आण्या ये जी। सुमता

का करिया वो बाई जी करतब दीसे। होगी वैरागन चोड़े दीखे है ये जी॥ सरवण क द्वारै बाई जी० ॥ २॥

कु०--बूझो तो हो ये दासी नेम राजनै। कुण बुलाया थानै ये जी। दासी दिवानी वाको मर्म न जाणै। सुमता काई पिछाणै ये जी॥ मोड़ी क्यूं आई ये० ॥३॥

तृ०--शील नगर से बाई जी नेम तो आया। सुमता आप बुलाया ये जी। ज्ञान पधार्यो वो बाई जी नेम झिलाया। पीतम थारा चितल्याया ये जी ॥ सरवण क द्वारै बाई जी० ॥ ४ ॥

कु०--शील नगर नै ये दासी वां कुण जाणै। क्यूं तू वृथा ताणै ये जी। कहदे हकीकत म्हानै हो सो ये दासी। नहीं तर

दे द्यूं थारे पासी ये जी ॥ मोड़ी क्यूं आई ये० ॥५॥

तृ०-सुमता रो पीहर बाई जी शलि नगर हे । ज्ञान राज वांरो पिता ये जी । नेम कंवर वांरो भाई कहीजे । करणो होव सो करली जे ये जी ॥ सरवण क द्वार बाई जी० ॥६॥

कु०-सुमता तो दीसे ये दासी बड़ा ये घरां की । सांच न मानी मैं थांकी ये जी । करम कुमाया ये दासी चोड़े वह आया । सुमता पिव विलमाया ये जी ॥ मोड़ी क्यूं आई ये० ॥७॥

तृ०-मार्या वासां सैं बाई म्हारी खाल उड़ाई । जीव बचाय भागी आई ये जी ॥ थांके कारण ये बाई मैं मार ही खाई । दोष

देवोला अब कांई ये जी ॥ सरवण के द्वारै वाई जी० ॥८

कु०—दासी चालां ये म्हारा मोह पिता पै। राज जिमावां फेरूँ यांपे ये जी ॥ थानै मार्यां ये जांकी खाल उडावां। भीतर निमक भरांवा ये जी ॥ मोड़ी क्यूँ आई ये० ॥९॥

तृ०—हुकम उठाऊँ बाई जी जल्दी से चालां। मोह पिता नै दुख कहालां ये जी॥ जीवराज नै बाई जी वह समझासी। पाछे तो मेल मिलासी ये जी ॥ सरवण के द्वारै वाई जी० ॥१०॥३३९॥

मोहराजा की।

शेर।

अजी मैं मोह बलवान हूँ जाने है खलक तमाम जी। कामी क्रोधी कुटल नर बेद

बेच रख मान जी ॥ नकली वनावट भेष जोगी धरत मेरो ध्यान जी । रचूं जो पूरण जाल उन पर कर देऊँ अज्ञान जी ॥ कहता सभा में समझल्यो यह ही हमारा काम जी । चन्द्र कहे मोह का यह करतव सर्व सुणो दे ध्यान जी ॥३४०॥

मोह की ।

टेर। आया म्हे मोह राजा वल कारी जी म्हाने जाणै दुनियां सारी ॥ (दोहा) मोह राजा है नाम हमारा सव कोई जग में जाणे। काम क्रोध मद लोभ कुमत सव हुकम हमारो माने॥ आया म्हे मोह० ॥ १ ॥ कुमता पुत्री नाम हमारी जीव जाय वहकावे। लख चोरासी मायनै स वा फेरा खूब फिरावे ॥ आया म्हे मोह० ॥ २ ॥ काम क्रोध मद लोभ संग में पहरा चोकीदार। माया जाल रचां जीव पर जग में कर ख्वार॥ आया म्हे मोह० ॥३॥

कुटल कुचाली नीच करां नर चोर जुवारी
सारा । ममता तृष्णा, दुवध्या दुर्मत हुकम
उठावे म्हारा ॥ आया म्हे मोह० ॥ ४ ॥ मैं
सूता सुख नींद महल में कान पड़ी भन
कार । कौन खड़ा है द्वारे हमारे उवा क
पुकार ॥ आया म्हे मोह० ॥५॥३४५॥

वार्ता ।

कुमता तृष्णा को साथ ले पीहर
गई और लोभी से सारा हाल कह दिय
अव लोभी कुमता को साथ ले मोह रा
के पास जाता है और कुमता के दुख
वर्णन करता है ॥ ३४६ ॥

लोभी की मोहराजा से ।

टेर । अरज म्हारी सुणज्यो जी
रूपी राजन रा

मोह की लोभी से।

टेर। जगायो आके रे लोभी ऐसो कांई काम।

लो०—अरज करूँ कर जोड़ राजनै सुण सुरतो मेरा सरदार। जीवराज काया को राजा परणी सुमता नार॥ आशा तृष्णा दुवध्या दासी करी कुमत ने पार॥ अरज म्हारी सुण० ॥१॥

मो०—कांई दोष देवो वीं जिव नै है सव थांकी पोल। अंधकूप में जीव पड्यो हो किण दी खिड़की खोल॥ आयो कोई सन्तराज वां मार्यो जीव न वोल॥ जगायो आके रे० ॥ २ ॥

लो०—भूल हुई कोई म्हांकी राजन माफ करो तकशीर। वांको जतन करो कोई राजन जद धरसी दिल धीर॥ पूरी मदद देवोनी

म्हांनैं मारां मोटो मीर ॥ अरज म्हारी सुणज्यो, जी० ॥ ३ ॥

मो०--सब पूरा बदमाश होस थे लुच्चा बेईमान। काम क्रोध मद लोभ तुम्हारा सब का हरूँ प्रान ॥ जीवराज विश्नु घर जावे काढूं थांकी जान ॥ जगायो आके रे० ॥४॥

लो०--हाथ जोड़ अर्जी करां स थे देवो जान बखसीस । जीवराज न ल्यावां पकड़ के पूरण बिस्वा बीस ॥ अब के भूल रखां तो द्यो घांणीं में पीस ॥ अरज म्हारी सुणज्यो, जी० ॥५॥

मो०--जाग्रत विषय जीव को वासो नेत्र द्वारे जाण। सुखम मांय सलानी वसतो धर कण्ठां दरम्यान ॥ सुसुप्ति के मांय विराजे धर हृदय में ध्यान ॥ जगायो आके रे०॥६॥

लो०–जातग्र सुखम सुलुप्ति तुरिया २ अतित कहावे । वहां से परे परा से परे वां गयौ फेर नहीं आवे ॥ ऐसो जतन करो मोह राजा म्हाने छोड़ नहीं जावे ॥ अरज म्हारी सुण ज्यो जी० ॥७॥

मो०–म्हांसे परे परा से परे नहीं हय जीव को जाणूं । जबतक सतगुरु मिले न पूरा तबतक खैचा ताणूं ॥ उलटो होय पिछम को ध्यावे सोला सुन म्हारो थाणूं ॥ जगायो आके रे० ॥८॥

लो०–आप वड़े मोटे महाराजा चोदा लोक विस्तारा । थां में जीव वसे अंजाली सोई काल का चारा ॥ विना आपका ध्यान कियां विन रहे जगत से न्यारा ॥ अरज म्हारी सुणज्यो जी० ॥९॥

मो०—काम क्रोध मद लोभ दूत सब हो जाओ तैयार । जीवराज की मुश्क बांध कर ल्यावो म्हारै द्वार । पूरी त्रास दिखा कर वानै, करां कुमत नै लार ॥ जगायो आके रे॥ १०॥ ३५६ ॥

वार्ता ।

अपने महल में सूती हुई सुमता को सपना आया कि कुमता मोह राजा की सेना लेकर आरही है इस से चौंक पड़ी । अब जीवराज से सपने का हाल कहती है ॥३५७॥

सुमता की जीवराज से ।

टेर । सपनो मोय आयो साजन राज हो मोह दूत पठाया ॥

जीवराज की सुमता से ।

टेर । सपनो कांई आयो सुमता आपनै सब हाल सुणावो ॥

सु०-( दोहा० ) सपनो आयो नींद में स
जी सुणज्यो म्हारा श्याम । मोह को जोर
चले नहीं कोई ऐसी देखो धाम ॥ अजी मोह
दूत पठाया ॥१॥

जी०-मूल मैल मञ्जन करूं स म्हाने
हुकम दियो गुरुराज । अष्ट कँवल के मांहि
विराजे ब्रह्मा जी महाराज ॥ अजी सब हाल
सुणावो० ॥२॥

सु०-सर्गुण नाम जपो निशवासर होसी
थांरी साथ । योतो मारग जोग को स पिव
थांसे सजसी नांय ॥ अजी मोह दूत पठाया
॥ ३ ॥

जी०-नाभ कँवल निज मांय विराजें
विश्नु श्री भगवान । हृदय ध्यान धरूं संकर
का गिरजा को पति जाण ॥ अजी सब हाल
सुणावो० ॥४॥

सु०--यो तो काम कठिन है पीतम नहीं साधन बण आवे । कलू मांय आधार नाम को सहजां ही तिर जावे ॥ अजी मोह दूत पठाया ॥५॥

जी०--कंठ कॅवल शारद महारानी करे ज्ञान प्रकाश । अला पिंगला सुखमना स जी सुमरे सासउसास ॥ अजी सब हाल सुणावो॥६॥

सु०--यो साधन कोई हरिजन साधे रहे निरंतर आप । ऐसे लोक वसे कोई जोगी जहां पुण्य नहीं पाप ॥ अजी मोह दूत पठाया ॥७॥

जी०--सुन है सोला आठ ही वारा ऊपर आंगल चार । ज़िणरे ऊपर एक ही विरवो मोक्ष रूप दातार॥ अजी सब हाल सुणावो ॥८

सु०--कहणी ज्यूं कहणी कहे स रहणी रहे न कोय । सतगुरु की रहणी रहे स तो

दुख काहे को होय ॥ अजी मोह दूत पठाया ॥९॥

जी०—थे सुन्दर सांची कही स यो मन है बेईमान । अष्ट पहर चौसट घड़ी स यो धरे पलक नहीं ध्यान ॥ अजी सब हाल सुणावो ॥ १० ॥

सु०—मन की तो मत मानो पीतम ल्यो निज मन नै धार । श्री विष्णु को ध्यान लगावो बेड़ा होसी पार ॥ अजी मोह दूत पठाया ॥ ११ ॥

जी०—सन्तोपी सुमरण करूँ स मैं हिये रटूँ हरनाम । सङ्कट विपत निवारणहारा साय करे म्हारी राम ॥ अजी सब हाल सुणावो ॥१२॥

सु०—शरणा की परतंज्ञा राखै वे छै दीन दयाल । अपणा जन की साय करे ला कहता चन्दरलाल ॥ अजी मोह दूत पठाया ॥१३॥
॥ ३७० ॥

कुमता की सुमता से।

रागनी–घुमाव।

टेर। या कुण सूती ये म्हारी शोक म्हारे रंग रै ढ़ोल्यै॥

सुमता की कुमता से।

टेर। मैं छूँ ये सुमता नार काँई बोल बोलती॥

राग–इन्द्रसभा।

कु०–तू व्यभिचारण नार है मैं कहती वादा साथ। नीचा कुल के मांय नै तू जनम लियो कुज्जात।

चौपाई।

सुमता को क्यूं नाम लजावे। तू व्यभिचारण नार कहावे॥ परहि पुरुप से तू प्रीत लगावे। अये फेर दारी क्यूँ सुमता कहावे॥ (तोड़) बोल-बात तू होष। इनै कदसै करियो दोस्त॥ अये म्हारे रंग के ढ़ोल्यै॥१॥

इन्द्रसभा ।

सु०--असली सो असली कहे कमसल कहे कुज्जात । मैं सुमता सरनाम हूँ जगत मांही विख्यात ॥

चौपाई ।

दोस्त हमारो है अविनाशी । अमरापुर का किया ये यानैं वासी ॥ आवागमन फेर नहीं आसी । गर्भवास को दुख मिट जासी ॥ ( तोड़ ) है तू कुमता नार । करी तनै पार ॥ अये क्यूं बोल बोलती ॥२॥

इन्द्रसभा ।

कु०--स्याणी सुमता तू वनी अये हरण विराणू माल । ठैर जरा केसी करूँ मार उड़ाऊँ खाल ॥

चौपाई ।

अपरापुर के पास नहीं जावां । लख चोरासी में जीव भरमावां । विप रूपी वांने

इन्द्रसभा ।

कु०—तू कद की भई सुन्दरी ये फिरे और की लार । अपने ही घर धार ले ये नहीं और में सार ॥

चौपाई—।

सार वार सब जावोनी आगी । पिता हमारा है मोह वड़भागी ॥ दुर्मति देख संग सब लागी । तृष्णा न देख जावोली सब भागी॥ (तोड़) देखली पोल । मचादी रोल ॥ अये म्हारे रंग के ढोल्ये ॥ ७ ॥

इन्द्रसभा ।

सु०—सत्य कही सत्य मानली सत्य वचन प्रमाण । ल्यावो जल्दी मोह को क्यूं करती है तोफान ॥

चौपाई ।

पोल चोल कोई है नहीं यहां पे । आशा तृष्णा देख मन कांपे ॥ हरि सतसंग होय

निल जहां पे । मोह निकट नहीं आवे वहां पे । (तोड़) अब तू म्हारी मान । लगाले ध्यान ॥ अये क्यूँ बोल बोलती ॥८॥

इन्द्रसभा ।

कु०--बात सही तू मानली तो छोड़ जीव को साथ । रस्ते थारे लाग जा जो चावत है कुशलात ॥

चौपाई ।

घणो घमंड छायो है ये थारे । जाऊँ फौज ल्याऊँ ये म्हारी लारे ॥ बांसा की मार पड़ाऊँ ये थारे । जीवराज नै ल्यूं संग म्हारे ॥ (तोड़) देख हमारा काम । उड़ाऊँ चाम ॥ अये म्हारे रंग के ढोल्यै ॥९॥

इन्द्रसभा ।

सु०--उत्तम मेरी जात है सुमता मेरा नाम । जहां मेरा निवास है वहां नहीं कुमत का काम ॥

चौपाई ।

कुमता फौज ल्यावसी मोह की । विघन विनाशन सरणे में थांकी ॥ विष्णु भीड़ चड़ आवो म्हांकी । ज्यूं द्रोपत की लज्जा राखी ॥ ( तोड़ ) चन्दर रह्यो है टेर । करो मत देर ॥ अये क्यूं बोल बोलती ॥ १० ॥३८०॥

सुमता की जीवराज से ।

लावणी ।

टेर । कुमता कुबुध करन की ठानी मोह जाय ल्यावे । अजी हृदय ईश्वर नाम रटो कोई निकट नहीं आवे ।

जीवराज की सुमता से ।

टेर । दशरथ नन्दन असुर निकंदन करुणा सुण आवे। दिल में धीरज धार कुमत का फन्दा कटजावे ॥

सु०—( चोक ) काम क्रोध मद लोभ मोह संग फोज कुमत ल्यासी । लख चोरासी

मांय आप नै फेरूँ गिरवासी ॥ आशा तृष्णा दुवध्या दुर्मत संग लेर आसी। अंध कूप में नाख आपकी मुश्का वंधवासी । जाल फन्द में फसा पोल की चोकी वैठावै ॥ हृदय ईश्वर नाम० ॥ १ ॥

जी०--भगत उवारण कष्ट निवारण मदद राम आसी । काम क्रोध मद लोभ मोह सब देख भाग जासी॥ कुमता आशा तृष्णा ममता देख ही डर जासी । गौ विप्र प्रतिपाल भगत की त्रास मेट जासी ॥ चन्द्र चरण धार हिरद गुण ईश्वर का गावे ॥ दिल में धीरज धार० ॥ २ ॥ ३८२ ॥

मोहराजा की कुमता से ।

टेर । पाछी क्यूं आई कुमता आप ये म्हानें भेद वताओ ॥

कुमता की मोहराजा से,

टेर । सुमता जमायो पूरण राज वो थे सुणो पिता जी ॥

मो०--(दोहा) क्यूं आई तू आज ये स म्हानै कहो सभी समचार। फोज हमारी सब ही चाई भेजी थारी लार॥ चहरा बहुत उदास तुम्हारा कांई कीनू जार ॥ अये, म्हानै भेद बतावो ॥ १ ॥

कु०--कांई कहूँ कछु कही न जावे सुमता राज जमाया। काम क्रोध मद लोभ आपका कोई काम नहीं आया ॥ दशों द्वारे प्रहरा म्होनें नेम कंवर का पाया ॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ २ ॥

मो०--सुण कर तेरी वात को स वाई हम करी तैयारी । उठे झाक वदन के मांही चालूं लार तुमारी ॥ जीवराज की मुश्क बंधा

कर करस्यां बहुत खुवारी ॥ अये म्हानै भेद बताओ ॥ ३ ॥

कु०–हाथ जोड़ अर्जि करूं स थे अब मत देर लगावो ॥ जीवराज नै फसा फन्द में म्हारे संग खिंदावो ॥ म्हारो राज जमाद्यो बावल सुमता चाल हटाओ ॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ ४ ॥

मो०–रूप हमारा देख भयानक जीवराज घबराया। मुश्क बांध कर कोरड़ा स मैं अपने हाथ उठाया ॥ मार कोरड़ा तीन खेंच कर अपणे द्वारे ल्याया ॥ अये म्हाने भेद बताओ० ॥ ५ ॥

कु०–हे सुमता तू देख हमारा मोह पिता बलवान। जीव बचा कर भाग जास नहीं लेस्यूं थारा प्रान ॥ मार कोरड़ा खाल उड़ाऊँ करूँ बहुत हैरान ॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ ६ ॥ ३८८ ॥

कुमता की मोहराजा से।

टेर। सुमता जमायो पूरण राज वो थे सुणो पिता जी ॥

मो०--(दोहा) क्यूं आई तू आज ये स म्हाने कहो सभी समचार। फोज हमारी सव ही वाई भेजी थारी लार॥ चहरा वहुत उदास तुम्हारा कांई, कीनू जार ॥ अये, म्हाने भेद वतावो ॥ १ ॥

-कु०--कांई कहूँ कछु कही न जावे सुमता राज जमाया। काम क्रोध मद लोभ आपका, कोई काम नहीं आया॥ दशों द्वारे पहरा म्हानैं नेम कंवर का पाया॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ २ ॥

मो०--सुण कर तेरी वात को स वाई हम करी तैयारी। उठे ज्ञान चदन के मांही चालूं लार तुमारी॥ जीवराज की मुश्क वंधा

कर करस्यां बहुत खुवारी ॥ अये म्हानै भेद बताओ ॥ ३ ॥

कु०–हाथ जोड़ अर्जि करूं स थे अब मत देर लगाओ ॥ जीवराज नै फसा फन्द में म्हारे संग खिंदावों ॥ म्हारो राज जमाद्यो बावल सुमता चाल हटाओ ॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ ४ ॥

मो०–रूप हमारा देख भयानक जीवराज घबराया । मुश्क बांध कर कोरड़ा स मैं अपने हाथ उठाया ॥ मार कोरड़ा तीन खैंच कर अपणै द्वारै ल्याया ॥ अये म्हानै भेद बताओ० ॥ ५ ॥

कु०–हे सुमता तू देख हमारा मोह पिता बलवान । जीव बचा कर भाग जास नहीं लेस्यूं थारा प्रान ॥ मार कोरड़ा खाल उड़ाऊँ करूँ बहुत हेरान ॥ अजी थे सुणो पिता जी० ॥ ६ ॥ २८८ ॥

## सुमता की करुणा भगवान से।

### राग–मोहिनी।

टेर। अरज म्हारी सुण ज्यो दीनदयाल कुमत नै रचो मेरे पे जाल ॥ (चोक) कुमत ने दुख वोत दीनां। पिया कूँ कैद मोह कीना पीव विन मुश्किल जग जीना। आपका शरणां मैं लीना। प्रभु म्हारो कष्ट हरो तत्काल। कुमत नै रच्यो मेरे पे जाल० ॥१॥ आव चेतायो कुम्हारी। करणा कीनी मिणजारी। सिरियादे आई सरण थारी। त्रास प्रहलाद दई भारी बचाया मिणजारी का लाल ॥ अरज म्हारी सुन० ॥२॥ गज्ज और ग्राह लड़े जल में। हार जब मानी गज मन में ॥ चित्त उन दीनू चरणन में। गज्ज की टेर सुणी छिन में। उवार्या गज्जराज का वाल ॥ अरज म्हारी सुण० ॥३॥ बृज पे इन्दर कोप कियो भारी। करी उन वरसन की त्यारी। डूवन जब लगी बृज सारी।

गिरवर नख धार्यो गिरधारी । बचाया वृज ग्वाल और बाल ॥ अरज म्हारी सुण० ४ ॥ भारत में भंवरी करी पुकार । जाण जन सुध लीनी करतार । करी अंडा की जुध में सार । हरि तुम गज घंटा दी डार । पक्षी पर दया करी नन्द लाल ॥ अरज म्हारी सुण० ५॥ दुसाशन क्रोध कीयो भारी । खैचयूं चीर कियो जारी । द्रोपद हुई सरणागत थारी आज हरी राख लाज म्हारी । आप हरि भक्तन के प्रतिपाल ॥ अरज म्हारी सुण० ॥६॥ आप हरि कई भक्त तारे । नाम मैं नहीं जाणूं सारे । नाव आ अटकी है मझधार । करो हरि भवसिन्धु से पार । बचाओ म्हानें दुष्टों से गोपाल । अरज म्हारी सुण० ॥ ७ ॥ सरण में सुमता हूं जारी । अब हरि खोल पलक थारी । दुःख गौ कन्या पे भारी । नाथ अब लाज राख म्हारी । वीनती करता चन्द्र-लाल ॥ अरज म्हारी सुण० ॥ ८ ॥ ३६६

लक्ष्मी जी का। शेर।

खमा खमा घणी खमा हो जगत के प्रतिपाल जी। जांग्या क्यूँ काची नींद से इस का कहो प्रभु हाल जी ॥ लक्ष्मी कहे कर जोड़ कर सुणज्यो थे दीन दयाल जी। सेवा में कांई चूक हुई कोप्या क्यूँ श्री गोपाल जी ॥ ४०८ ॥

भगवान का। शेर।

मृत्यु लोक में भक्त यक बस कष्ट के सुमिरण किया। कुमता का कहणा मान मोह ने जाल उस पर रच दिया ॥ तेरा नहीं कुछ दोष लक्ष्मी हर्ष में राखो हिया। खेंचे है उसकी डोर मुझकुं ठोर वहां जाना प्रिया ॥ ४०९ ॥

लक्ष्मी जी की भगवान से।
राग- शेखावाटी।

टेर। कांई चूक हमारी निन्द्रा क्यूँ दीनदयाल जी।

भगवान की लक्ष्मी जी से।

टेर। भई भीड़ भगत में थरहर सिंगा-
सण धूजे लक्ष्मी ॥

ल०-( चोक ) निन्द्रा काची तजी आप
क्यूँ चूक हुई कांई म्हारी । प्रभू जी कहो
हकीकत सारी। शेष सेज सुख नींद विसारी
या कांई दिल में धारी ॥ प्रभु जी अरज सुणो
थे म्हारी ॥ त्रिभुवन के रक्षक प्रतिपालक
कांपे काया म्हारी ॥ प्रभू जी मैं अर्धाङ्गि
थांरी ॥ ( झेला ) मैं अर्धाङ्गि थांरी लाज
म्हारी राख जो। आव मन विश्वास सत्य-प्रभु
भाप ज्यो ॥ कांई चूक म्हारी० ॥१॥

भ०-भगत भीड़ वश करुणा कीनी
सिंगासन थरांयो। मोह ने उसकूँ आण सतायो॥
कुमता तृष्णा ममता मद ने घेरो आण
लगायो। लक्ष्मी भगत वोत घबरायो। करके

लक्ष्मी जी का । शेर ।

खमा खमा घणी खमा हो जगत के प्रतिपाल जी। जाग्या क्यूँ काची नींद से इस का कहो प्रभु हाल जी ॥ लक्ष्मी कहे कर जोड़ कर सुणज्यो थे दीन दयाल जी । सेवा में कांई चूक हुई कोप्या क्यूँ श्री गोपाल जी ॥ ४०८ ॥

भगवान का । शेर ।

मृत्यु लोक में भक्त यक वस कष्ट के सुमिरण किया । कुमता का कहणा मान मोह ने जाल उस पर रच दिया ॥ तेरा नहीं कुछ दोष लक्ष्मी हर्ष में राखो हिया । खेंचे है उसकी डोर मुझकुं ठोर वहां जाना प्रिया ॥ ४०६ ॥

लक्ष्मी जी की भगवान से ।
राग- शेखावाटी ।

टेर । कांई चूक हमारी निन्द्रा क्यूँ त्यागी दीनदयाल जी ।

भगवान की लक्ष्मी जी से ।

टेर । भई भीड़ भगत में थरहर सिंगा-
सण धूजे लक्ष्मी ॥

ल०-( चोक ) निन्द्रा काची तजी आप क्यूँ चूक हुई कांई म्हारी । प्रभू जी कहो हकीकत सारी । शेष सेज सुख नींद विसारी या कांई दिल में धारी ॥ प्रभु जी अरज सुणो थे म्हारी ॥ त्रिभुवन के रक्षक प्रतिपालक कांपे काया म्हारी ॥ प्रभू जी मैं अर्धाङ्गि थांरी ॥ ( झेला ) मैं अर्धाङ्गि थांरी लाज म्हारी राख जो । आव मन विश्वास सत्य-प्रभु आप ज्यो ॥ कांई चूक म्हारी० ॥१॥

भ०-भगत भीड़ वश करुणा कीनी सिंगासन थर्रायो। मोह ने उसकूँ आण सतायो॥ कुमता तृष्णा ममता मद ने घेरो आण लगायो । लक्ष्मी भगत वोत घबरायो । करके

करुणा सरणा लीना काची नींद जगायो। खेंच रही डोर जोर म्हाने आयो। ( झेला ) जोर म्हाने आयो तेरी कुछ चूक ना। भगत बचावन काज मुझे वहां पूगना ॥ भई भीड़ भगत० ॥ २ ॥

ल०— चरण पलोटे लक्ष्मी स थे करो प्रभु आराम । रात मत त्यागो जी निद्रा श्याम। कोन गढ़ा का रहने वाला कौन भगत कांई नाम ॥ प्रभू जी जावो तो किसके धाम। जो प्रभु भगत बचावन जाओ भोर होणद्यो श्याम। प्रभू जी थे हो पूरण काम । (झेला) थे हो पूरण काम चन्द्र नित का रटे। सुमर्या होवें सिद्ध संकट सब का हटे ॥ कांई चूक हमारी० ॥ ३ ॥

भ०—कायागढ़ का जीवराज है भगत बहोत दुख पावे। लक्ष्मी अब नहीं निद्रा

आवे ॥ देर लगाकर लक्ष्मी से म्हारो मतना विरद लजावे । नाम म्हारो जग झूंटो होजावे ॥ मैं नहीं मानूं एक तुम्हारी डोरी खैंच्या जावे। बचावन भक्त अभी हम जावें ॥ ( झेला ) हांजी अभी हम जावें कष्ट जाकर हरां ॥ चन्द्र की सुण टेर काज उस का करां ॥ भई भीड़ भगत० ॥ ४ ॥ ४१२ ॥

जीवराज की सुमता से ।

रागनी ।

टेर । डर्यां मोह जाल से ये तेरा झूंठा, है गोपाल ॥

सुमता की जीवराज से ।

टेर । धीरज दिल में धरो हो पिव जी आसी दीन दयाल ॥

जी०-(चोक) स्वार्थ की वाके प्रीत है ये सुमता सुण जे चित्त लगाय । विन मतलब

झांके नहीं ये तू तो झूंठा जस रही गाय ॥
डर्या मोह जाल० ॥१॥

सु०--जल डूबत गज तारियो हो पिव
जी गावे वेद पुराण । द्रोपत चीर वधाविया
हो अपना पांडु भगत पिछाण ॥ धीरज दिल
में धरो० ॥ २ ॥

जी०--गज नै गणपत जाण के ये
सुमता ग्राह से लियो बचाय । बहन द्रोपद
जाण के ये वाकी साय करी है आय ॥ डर्या
मोह जाल० ॥ ३ ॥

सु०--मारी पूतना जान से वै तो अंचल
हर्या पिरान । मुथरा कंस पछाड़ियो हो पिव
जी भगत देव पहचान ॥ धीरज दिल में
धरो० ॥ ४ ॥

जी०--दासी मारी ... सुमता
नहीं सूरां को कामा ॥ म ... य

ये सुमता उगरसेन को नाम ॥ ड्यां मोह जाल० ॥ ५ ॥

सु०--निर्धन भगत उवार्यो हो पिव जी विप्र सुदामा आप । कञ्चन महल वणा दिया हो वाकी हरली तीनूं ताप ॥ धीरज दिल में धरो० ॥ ६ ॥

जी०--वालपना की दोस्ती ये सुमता पढ्या एक पोसाल । पहली चांवल खालिया ये सुमता पाछ कर्यो निहाल ॥ ड्यां मोह जाल० ॥ ७ ॥

सु०--मीरा विष नें पी गई हो पिव जी सच्चा ईश्वर जान ॥ पूरण प्रेम पिछाण के हो प्रभु जी अमृत कीनो आन ॥ धीरज दिल में धरो० ॥ ८ ॥

जी०--सत्य नाम रटना रटूं हे सुमता सत्य वचन परवाण । आणू हो तो आवसी

ये मैं तो सत पर तजूं पिरान ॥ ड्यों मोह जाल० ॥ ९ ॥

सु०--तारन कारण आविया हो प्रभु जी ऊठो नैन निहार । मोह कुमता सव भग गया हो पिव जी देख हरी श्रोतार ॥ धीरज दिल में धरो० ॥ १० ॥

जी०--दर्शन कर परसन हुया हो प्रभू के पड्यो चरण में आय । चन्दर की विनती सुणो हो प्रभू जी कर भक्तां की साय ॥ ड्यों मोह जाल० ॥११॥४२४॥

विस्नुभगवान की जीवराज से ।

( रागनी )

टेर। भगत वश मैं फिरूँ चो हूँ मैं भक्तां को आधीन ।

जीवराज की भगवान से ।

टेर । कुमत फन्द डारियो हो प्रभु जी मोह से दियो बंधाय ॥

वि॰नु--(दोहा) भगत भरोसो जाणसी वो जाका पूरण होसी काम। निशवासर विसरे नहीं वो म्हारो रटे सत से नाम॥ भगवत वश में फिरूँ॰ ॥ १ ॥

जी॰--(दो॰) हरि माया बलवान है जी प्रभु जी कोई न पायो पार। नाम विसार्यो आपको वो प्रभु जी कुमत फन्द दियो डार॥ कुमत फन्द डारियो॰ ॥ २ ॥

वि॰--गर्भवास बस कष्ट में वो तू तो कीनूं कोल करार। बाहिर सुख से आय के वो तू तो दीनूं नाम विसार। भगवत वश में फिरूँ॰ ॥ ३ ॥

जी॰--काम क्रोध मद लोभ ने जी प्रभु जी घेर लियो मोहे आन। कुमता तृष्णा मोह ने जी प्रभु जी फसा छुडायो ध्यान॥ कुमत फन्द डारियो॰ ॥ ४ ॥

वि०–सत्य सुमत धारण करी जी थारी पूरी मन की आस। काम क्रोध मद लोभ मोह वो थारै कुमता रह न पास॥ भगवत वश मैं० ॥ ५ ॥

जी०–चरण कमल हृदय धरूँ जी प्रभु जी कर जोड करूँ अदास। कुमता पिता समझाय द्यो जी प्रभु जी आवे मन विश्वास॥ कुमत फन्द डारियो० ॥६॥४३०॥

मोह की भगवान से।

लावनी।

टेर। मुझे लाया पकड़ के दूत त्रास दिखला कर। मैं हाजर हूँ महाराज चरण को चाकर।

भगवान की मोह से।

टेर। कुमता का कहना मान जाल फैलाया। ले कुटुम्ब संग आ मेरा भक्त सताया।

मो०–हरि भक्त आपका मैं नहीं इस को जाना। इसलिये कुमत का कहा नाथ मैं माना॥ मैं त्रास दिखाई जान इसे अज्ञाना। अब मैं प्रभु इसे पूरण भक्त पिछाना॥ सुमता का बताया नाथ संग थे आकर। हाजर हूँ महाराज चरण को चाकर ॥१॥

भगवान–सुमता का कीना संग धीरज इन धारी। मैं भेज ज्ञान को हुकम कराया जारी॥ संतोषी सन्त उपदेश काज देहधारी। उन नेम धर्म वृत धार कुमत करी न्यारी॥ हरि भजन शील संतोष बोल कोल करवाया॥ ले कुटुंब संग आ मेरा भक्त सताया ॥२॥

मो०–सुमता को बासो भगत मांय बतायो। मुझे जान कुकर्मी नाथ आप विसरायो। जमराज हुकम से मृत्युलोक में आयो। प्रभु वास बतावो दास बहुत घबरायो॥ थां

वि०–सत्य सुमत धारण करी जी थारी पूरी मन की आस। काम क्रोध मद लोभ मोह वो थारै कुमता रह न पास॥ भगवत वश मैं० ॥ ५ ॥

जी०–चरण कमल हृदय धरूँ जी प्रभु जी कर जोड करूँ अर्दास। कुमता पिता समझाय द्यो जी प्रभु जी आवे मन विश्वास॥ कुमत फन्द डारियो० ॥६॥४३०॥

मोह की भगवान से।

लावनी।

टेर। मुझे लाया पकड़ के दूत त्रास दिखला कर। मैं हाजर हूँ महाराज चरण को चाकर।

भगवान की मोह से।

टेर। कुमता का कहना मान जाल फैलाया। ले कुटुम्ब संग आ मेरा भक्त सताया।

मो०–हरि भक्त आपका मैं नहीं इस को जाना। इसलिये कुमत का कहा नाथ मैं माना॥ मैं त्रास दिखाई जान इसे अज्ञाना। अब मैं प्रभु इसे पूरण भक्त पिछाना॥ सुमता का बताया नाथ संग थे आकर। हाजर हूँ महाराज चरण को चाकर॥१॥

भगवान–सुमता का कीना संग, धीरज इन धारी। मैं भेज ज्ञान को हुकम कराया जारी॥ संतोषी सन्त उपदेश काज देहधारी। उन नेम धर्म वृत धार कुमत करी न्यारी॥ हरि भजन शील संतोष बोल कोल करवाया। ले कुटुंब संग आ मेरा भक्त सताया॥२॥

मो०–सुमता को बासो भगत मांय बतायो। मुझे जान कुकर्मी नाथ आप बिस रायो। जमराज हुकम से मृत्युलोक में आयो प्रभु बास बतावो दास बहुत घबरायो॥ थ

नाथ द्याल० ॥ ५ ॥ अचल अभय वर भक्ति वर,द्यो हृदय कीजो वास । कलियुग कष्ट पड़े भक्तां से आ पूरो प्रभु आस ॥ पधार्यो दीना-नाथ द्याल० ॥६॥ माह महीने वसंत पञ्चमी सोमवार सुद जान । संवत गुन्नीसे गुन्न्यासी विक्रम साल पिछाण ॥ ७ ॥

लेखक का ।

टेर । अरज म्हारी सुणज्यो जी सज्जन मजल्लिस के दरम्यान ॥ हाजर ख्याल आपके कीनो बुद्धि के अनुसार । जीवराज सुमता राणी को ख्याल सुणायो गार ॥ भूल चूक ज्यो होय हमारी लीजो कवि सुधार । अरज म्हारी सुणज्यो जी० ॥१॥ माफ करो मेरे को आप तकलीफ उठाई भारी । रैन गुजारी नींद विसारी लीनि सुधि हमारी ॥ ज्ञान ध्यान और नेम धर्म से रीजो आप सत

धारी अरज म्हारी सुणज्यो जी० ॥२॥ नेकी धीरज सत सुमता को सज्जन चित में धारो। शील और सन्तोष धारज्यो कहवे दास तुमारो॥ परउपकार दया रख मन में हरि को नाम उचारो॥ अरज म्हारी सुणज्यो जी० ॥३॥ राधामाधो जी का मन्दिर कहिये सेवक कुमावत जान। "प्रहलाद" पुजारी पूजा करता सुत "मंगल" (जी) का जान॥ तन मन सेंती सेवा करता धरे प्रेम से ध्यान॥ अरज म्हारी सुणज्यो जी० ॥४॥ नया सहर में वास दास का डिग्गी कनै मुकाम। जात मेरी कुमावत हे जी "चन्दर" मेरा नाम॥ हाथ जोड़ मैं करूँ वीनती सब झेलो जे राम ॥५॥

इति शुभम्।

ज्ञानप्रकाश ख्याल

का

द्वितीय भाग समाप्त।